भी काई विचार शप न रह जाय । ( वयांसि ) गतिशील प्राण भी ( एनान् ) इनको ( अनु यय तु ) पीछा करके सवनाश करें ।

( २ ) हे ( मघवन् ) इन्द्र ! राजन् ! ( अस्मान् ) हमारे प्रति ( अभि शत्रूयतीम् ) साक्षात् शत्रुरूप होकर चढ़ाई करती हुई ( ताम् ) अथवा बलवती ( अमित्रसेना ) शत्रु सेना को आप (अग्नि च) और अग्नि अग्रणी दोनों मिलकर ( प्रति दहत ) भस्म कर डालो । अध्यात्मपक्ष में-हे ( इन्द्र ) वृत्रहन् ! अज्ञाननाशक ! मघवन् ज्ञानधन् पुरुष ! तुम उस अमित्र-द्वषभावों की परम्परा को अग्निरूप परमात्मा से मिलकर भस्म करदो ।

( ३ ) ( यत्र ) जहां ( विशिखा ) शिखारहित ( कुमारा इव ) बालकों के समान ( बाणा ) बाण ( सम्पतन्ति ) पड़ रहे हों ( तत्र ) वहां ( ब्रह्म यस्पति ) वेद का विद्वान्, परमेश्वर (अदिति ) अखण्डित सामर्थ्यवान् होकर हमें ( शर्म ) शान्ति और सुख ( यच्छतु ) प्रदान करें और ( विश्वाहा ) सदा ( शर्म यच्छतु ) कल्याण करें ।

[१८६७] वि रक्षो वि मृधो जहि वि वृत्रस्य हनू रुज ।
वि मन्युमिन्द्र वृत्रहन्नमित्रस्याभिदासत ॥ १ ॥

[१८६८] वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यत ।
यो अस्माँ अभि दासत्यधरं गमया तम ॥ २ ॥

[१८६९] इन्द्रस्य बाहू स्थविरौ युवानावनाधृष्यौ सुप्रतीकाव सह्यौ । तौ युञ्जीत प्रथमौ योग आगते याभ्यां जित मसुराणां सहो महत् ॥ ३ ॥ ७ ॥

आव दे ऋ० १० । १५२ । ३ । ४ ॥ तृतीया ऋग्वेदे नास्ति ।

भा०—(१) हे इन्द्र ! हे वृत्रघ्न् ! (रक्षः) राक्षस पुरुष को ( वि जहि ) विनाश कर । और (मृध विजहि) हमारे उत्तम द्रव्यों पर लोभ करने हारे पुरुषों का भी विनाश कर । (वृत्रस्य) हमें घेर कर नाश करने हारे विघ्नरूप शत्रु के ( हनू ) आघातकारी उन दाढ़ों को ( वि रुज ) तोड़ डाल, जिन्हें वे हमारे ऊपर गड़ाना चाहता है । और ( अभिदासतः ) हमारा नाश करने हारे और हमें दास की तरह पराधीन करने वाले ( अमित्रान् ) आभ्यन्तर व्यसनों के समान शत्रुओं के ( मन्युं ) अभिमान और क्रोध को भी ( वि) विनाश कर ।

( २ ) हे (इन्द्र) परमेश्वर ! (नः) हमारे (मृधः) शत्रुओं को ( वि जहि ) नाशकर और ( पृतन्यतः ) अपनी सेनाएं बढ़ाना चाहने वाले लोगों को भी ( नीचा यच्छ ) नीचे डाल दे । ( यः ) और जो ( अस्मान् ) हमें ( अभिदासति ) सब प्रकार से विनाश करता या दास के समान पराधीन करता है उसको ( तमः ) तृष्णा में या अन्धकार में ( गमय ) डाल । अध्यात्म पक्ष में-आभ्यन्तर शत्रुओं को इन्द्र आत्मा नाश करे । हृदय का स्पर्श करने वाले दुर्भावों का नियमन करे और विनाशक मोहादि भावों को दूर करे ।

( ३ ) ( इन्द्रस्य ) राजा के समान इस आत्मा की ( युवानौ ) जवानी भरी सदा बलवान् ( स्थविरा ) मज़बूत, पक्की, सदा स्थिर रहने वाली, ( अनाधृष्यौ ) कभी पराजित न होने वाली ( सुप्रतीकौ ) उत्तम रीति से शत्रु का मुक़ाबला करने वाली, ( असह्यौ ) शत्रुओं के लिये असह्य ( बाहू ) उनको पीड़ा देने हारी, प्राण और अपान दो बाहुएं हैं ( प्रथमे ) प्रारम्भ में ही ( योगे आगते ) संग्राम के समान कठिन, श्रमदायी योग समाधि के अवसर प्राप्त होने पर ( तौ ) उन दोनों को उचित रीति से ( युञ्जीत ) समाधि साधना में प्रयोग करे, अर्थात् चित्तवृत्ति के स्थिर करने के लिये प्राणायाम का अभ्यास करे । ( याभ्यां ) जिनसे ( असुराणां ) अन्य पापों का ( महत् ) बड़ा भारी ( सहः ) बल ( जितम् ) वश किया जाता है ।

[१८७०] मर्माणि ते वर्मणाच्छादयामि सोमस्त्वा राजामृतेनानु-
वस्ताम् । उरोर्वरीयो वरुणस्ते कृणोतु जयन्तं त्वानु देवा
मदन्तु ॥ १ ॥

[१८७१] अन्धा अमित्रा भवताशीर्षाणोऽहय इव ।
तेषां वो अग्निनुन्नानामिन्द्रो हन्तु वरं वरम् ॥ २ ॥

[१८७२] यो नः स्वोऽरणो यश्च निष्ट्यो जिघांसति । देवास्तं सर्वे
धूर्वन्तु ब्रह्म वर्म ममान्तरं शर्म वर्म ममान्तरम् ॥३॥८॥

प्रथमा तृतीया च अ० ६ । ७ । १८ । १९ ॥ तृतीया अथर्व० १ । १९ ॥
१ ५ । एतयो पूर्वोत्तरार्धे । द्वितीया ऋग्वेद नास्ति ॥

भा०—( १ ) ( ते ) तेरे ( मर्माणि ) कोमल मर्मों को ( वर्मणा ) कवच से ( आच्छादयामि ) ढकता हूं । ( सोम राजा ) दीप्तिमान् राजा के समान सबका प्रेरक सोम, परमेश्वर ( अमृतेन ) अमर आत्मशक्ति से ( अनु वस्ताम् ) और भी सुरक्षित करे । ( वरुण ) सर्वश्रेष्ठ परमेश्वर ( ते ) तुझे ( उरोर्वरीय ) अधिक से अधिक वरणीय उत्तम सुख ( कृणोतु ) उत्पन्न करे । ( जयन्तं ) परम मोक्ष को प्राप्त होते हुए ( त्वा ) तुझको देखकर ( देवा ) विद्वान् लोग ( अनु मदन्तु ) हर्षित हों ।

( २ ) हे ( अमित्राः ) द्वेषभाव रखने वाले शत्रुओ ! तुम लोग ( अ-शीर्षाणः ) बिना दिमाग के, बिना सिर वाले, ( अहयः इव ) सांपों

१८७०—३ यो न [illegible] सनि' इति ( [illegible] ) [illegible] । 'देवास्त सर्वे धूर्वन्तु [illegible] ( [illegible] ) इत्यपि उत्तरार्धमात्र । [illegible]

के समान ( अन्धा भवत ) अन्धे, अविवेकी होजाओ। ( मतिद्युम्नाना ) अपने ही क्रोध की आग से फुंके हुए, ( तेषां ) उनके ( वर वर ) उत्तम २ पुरुष या शिर को ( इन्द्र ) राजा, प्रभु नाश करे।

( ३ ) ( य ) जो ( न ) हमारा ( स्व ) सम्बन्धी होकर भी या स्वयं ( अरणः ) अभिचारण करने वाला है और जो ( निष्ट्य ) दूर रहकर भी छुपकर में ( न ) हमें ( जिघांसति ) मारना चाहता है ( त ) उसको ( सर्व ) समस्त ( देवा ) विद्वान् पुरुष ( धूर्वन्तु ) विनाश करें। ( ब्रह्म ) वेदज्ञान और परमेश्वर ( मम ) मेरा ( अन्तर ) भीतरी ( वर्म ) कवच या रक्षासाधन हो। ( शर्म ) वह सुखकारी, आनन्दघन सब का शरण दाता हो। ( मम ) मेरा ( अन्तरम् ) भीतर का एकमात्र रक्षक साक्षी है।

[१८७३] मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः परावत आ जगन्था परस्याः। सृकं संशाय पविमिन्द्र तिग्मं वि शत्रून् ताढि वि मृधो नुदस्व ॥ १ ॥

[१८७४] भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः ॥

[१८७५] स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ ३ ॥ १ ॥

ऋ० ऋ० १० । १८० । २ ॥ उत्तर ऋ० १ । ८९ । ८, ६ ।

भा०—( १ ) हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! आप ( गिरिष्ठाः, कुचरः मृगः न भीमः ) पर्वतों में रहने वाले, कुत्सित स्थान में विचरण करने वाले, जगत्

हिंसक हाथी या सिंह के समान भयकारी एवं आप ( मृग ) योगियों से भीतरी गुफा में खोजने योग्य, या आत्म-परिशोधन करने योग्य हैं, आप ( कुचरः ) कहां नहीं व्यापक हो ? अर्थात् सर्वव्यापक हो । आप ( गिरिष्ठाः ) विद्वानों, वाणियों एवं वेदमन्त्रों में शब्द और उसके अर्थ रूप में विद्यमान हो और साथ ही सबके ऊपर शासक होने से सब के भयप्रद हो । ( आ परस्याः परावतः ) दूर से दूर देश, अलभ्य मुक्तिधाम से हमारे हृदयों तक या परा ब्रह्मविद्या के भी ( परावतः ) निगूढ परम रहस्यमय भाग से आप ( आजगन्थ ) आते हो, या प्रकट होते हो । हे ( इन्द्र ) परमात्मन् ( सृकं ) प्रसरणशील ( तिग्मं ) तेजोमय, तीक्ष्ण ( पविम् ) परमपावन ज्ञानवज्र को ( संशाय ) अति तीक्ष्ण करके ( शत्रून् ) अन्तः-शत्रुओं को राजा के समान ( वि ताढि ) विनाश करो और ( मृधः ) हमारा सर्वस्व अपहरण करनहार डाकुओं के समान तामस भावों को ( वि नुदस्व ) परे करो, दूर हटाओ ।

( २ ) हे ( देवाः ) विद्वान् पुरुषो ! हम सब ( कर्णेभिः ) कानों से ( भद्रं ) कल्याणकारी, एवं सदा सुखपूर्वक उत्तम उपदेशों को ( शृणुयाम ) श्रवण करें । और हे ( यजत्राः ) सदा यज्ञ आदि धर्मकार्यों का अनुष्ठान करनहार भद्र पुरुषो ! हम सब ( अक्षभिः ) आंखों से ( भद्र ) सुखकारी एवं कल्याणकारी पदार्थों का ( पश्येम ) दर्शन करें और ( तुष्टुवांसः ) ईश्वर का भजन एवं सत्य का वर्णन करते हुए ( स्थिरैः ) दृढ ( अङ्गैः ) अङ्गों और ( तनूभिः ) दृढ शरीरों से ( यद् ) जो ( आयु ) आयु ( देवहितं ) विद्वानों के हित में लगे या देव, परमात्मा जो दीर्घ आयु प्रदान करे उस दीर्घ ११६ या १२० वर्ष या इससे भी अधिक आयु का हम ( वि अशमहि ) भोग करें ।

( ३ ) ( वृद्धश्रवाः ) महान्, यशस्वी और ज्ञानवान् ( इन्द्रः ) परमेश्वर ( नः ) हमारा ( स्वस्ति दधातु ) कल्याण करे । ( विश्ववेदाः ) सर्वज्ञ,

सब पदार्थों का स्वामी, ( पूषा ) सब संसार का पालक पोषक परमात्मा ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे। ( अरिष्टनेमिः ) जिसके काल-रूप महान् शासन का कोई विनाश नहीं करता वह ( तार्क्ष्यः ) सब शक्तिमान् परमेश्वर ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे। ( बृहस्पतिः ) वेदवाणी का पति स्वामी पालक परमात्मा ( नः स्वस्ति दधातु ) हमारा कल्याण करे।

॥ ओ३म् ॥ स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ।

वेद भगवान् का स्वामी भगवान् हमारा सदा कल्याण करे ।

इति तृतीयोऽर्धप्रपाठकः नवमश्च प्रपाठकः समाप्तः ॥

इत्युत्तरार्चिकः समाप्तः ॥

## इति सामवेदसंहिता समाप्ता ॥

रामरसाङ्कचन्द्रेऽब्दे षष्ठ्यां पौषे सिते शनौ ।
आलोकभाष्यं वेदस्य साम्नोऽधिमुपागमत् ॥




इति श्रीमद्गुरुकुलविश्वविद्यालये प्रतिष्ठितविद्यालङ्कारोपाधिविभूषितेन विद्यालयस्य मीमांसातीर्थोपाध्यायेन गुरुकुलप्रवर्तक श्री ... पूज्यपाद महर्षि दयानन्द सरस्वतीजी ... श्री १०८ स्वामिश्रद्धानन्दसरस्वती शिष्येण ... पण्डितजयदेवशर्मणा विरचिते ... सामवेदभाषाभाष्ये नवमप्रपाठके उत्तरार्चिकः पूर्तिमगात् ॥
समाप्तं च सामवेदसंहितायाः भाष्यम् ॥